# अरे नहीं!
# हाथी ने कहा




ए. एच. बेंजामिन

सभी जानवर आपस में छिपन-छिपाई खेलना चाहते हैं. लेकिन "अरे, नहीं!" हाथी ने कहा. क्योंकि हाथी उसमें बहुत अच्छा नहीं है. उसे ढूंढना बहुत आसान है. छलांग लगाने का खेल? वो उसमें भी अच्छा नहीं है. और इक्कड़-दुक्कड़, रस्सी-कूदना, और पकड़म-पकड़ाई के खेलों में भी?

नहीं, नहीं और नहीं! बेचारा हाथी इन खेलों में भी बहुत अच्छा नहीं है और बाकी जानवर उससे निराश होने लगते हैं. सौभाग्य से एक ऐसा खेल है जो हाथी खेलना चाहता है और अंत में बाकी जानवर उसके साथ वो खेल खेलते हैं. हालांकि जब हाथी उसी खेल को दुबारा खेलना चाहता है तो बाकी जानवर कहते हैं "अरे, नहीं!"

युवा पाठकों को यह किताब बेहद पसंद आएगी.

# अरे नहीं!
# हाथी ने कहा

ए. एच. बेंजामिन



"चलो छिपन-छिपाई खेलते हैं!" सभी जानवरों ने कहा.

"अरे, नहीं," हाथी ने कहा.

"मैं उसमें अच्छा नहीं हूँ."

लेकिन उसने खेलने की कोशिश ज़रूर की!



"मैं तुम्हें आसानी से देख सकता हूँ!" बंदर ने कहा.

"तुम यहां हो!"
तेंदुए ने कहा.



"मैंने तुम्हें खोज लिया है!"

ज़ेबरा ने कहा.

हाथी के लिए छिपना बहुत कठिन था.

वो बहुत बड़ा जो था.

"चलो छलांग लगाने वाला खेल खेलते हैं!"
तेंदुए ने कहा



"अरे, नहीं," हाथी ने कहा. "मैं उसमें अच्छा नहीं हूँ."
लेकिन हाथी ने अपनी कोशिश की.
"तुम मुझे कुचल दोगे!" बंदर ने उससे कहा.





"तुम मेरा कचूमर बना दोगे!" तेंदुए ने कहा.

"तुम मुझे मार डालोगे!" ज़ेबरा ने कहा.





कोई भी जानवर, हाथी के ऊपर से
कूद नहीं सकता था.
क्योंकि वो बहुत ऊंचा था.

"चलो रस्सी-कूद खेलते हैं!“

बंदर ने कहा.

"धत्तेरे की!" हाथी ने कहा.

"मैं उसमें अच्छा नहीं हूँ."

पर हाथी ने अपना सर्वश्रेष्ठ प्रदर्शन दिखाया.



"तुम बेकार हो!"
बंदर ने कहा.

"तुम किसी काम के नहीं हो!"
बाकी जानवरों ने हाथी से कहा.

यहां तक कि जब हाथी ने अकेले कूदने की कोशिश की, तो भी वो सफल नहीं हुआ. उसका डील-डौल बहुत बड़ा था.



"तुम मूर्ख हो!"
तेंदुए ने कहा.



"चलो इक्कड़-दुक्कड़ (हॉप्सकॉच) खेलते हैं!"
ज़ेबरा ने कहा.
"अरे, नहीं," हाथी ने कहा.
"मैं इसमें अच्छा नहीं हूँ."
लेकिन उसने उसे खेलने की कोशिश की.



"देखो वो चूक गया!"
बंदर चिल्लाया.



"वो गलत खाने में!"
तेंदुए ने कहा.



"तुम हार गए!" ज़ेबरा ने कहा.

हाथी बिल्कुल भी कूद नहीं सकता था.

वो बहुत भारी था.



"चलो पकड़म-पकड़ाई (टैग) खेलते हैं!" तेंदुए ने कहा.

"अरे, नहीं," हाथी ने कहा. मैं उसमें बिल्कुल अच्छा नहीं हूं."

लेकिन उसने खेलने से मना नहीं किया.

"मुझे तुम्हारी सूंड मिल गई!" बंदर ने कहा.



"मुझे तुम्हारी पूंछ मिल गई!"
तेंदुए ने कहा.



"तुम्हारा कान दिख गया!" ज़ेबरा ने कहा.
हाथी को आसानी से पकड़ा
जा सकता था.
वो बहुत धीमा था.



"अब हम आगे क्या खेलें?" ज़ेबरा ने पूछा.
"रस्साकशी!" हाथी ने कहा.

"अरे, नहीं," बंदर, तेंदुए और ज़ेबरा ने कहा.
"हम इस खेल में अच्छे नहीं हैं."





लेकिन यह केवल उचित था
कि वे रस्साकशी खेलें.



"खींचों!" बंदर चिल्लाया.
"और जोर से!" तेंदुए ने कहा.
"दम लगाओ!" ज़ेबरा ने कहा.



लेकिन वे हाथी को हरा नहीं सके.

हाथी बहुत ताकतवर था!

"मैं जीता!" हाथी ने कहा.

"चलो फिर से खेलते हैं!"

"अरे, नहीं," सभी ने कहा.



हाथी हर चीज़ में भले ही अच्छा न हो, लेकिन हर कोई किसी-न-किसी चीज में ज़रूर अच्छा होता है.

